## अगस्तिपुष्पम् ( अगस्तिया का फूल )

मुनितरोः कुसुमं च निशान्ध्यनुत्
किमपि शीतमशीतमपि स्मृतम् ॥३२॥

यथाह सुश्रुतः—

वृषागस्त्ययोः पुष्पाणि तिक्तानि, कटुविपाकानि क्षयकासहराणि ॥
आगस्त्यं नातिशीतोष्णं नक्तान्धानां प्रशस्यते ॥ सु० सू० ४६ ॥

भाषान्तरों में नाम—सं०-अगस्त्य, बङ्गसेन, मुनिपुष्प, मुनिद्रुम । हिं० अगस्तिया का फूल । बं०-बक । म०-अगस्ता । क०-अगचे । ता०-अगस्ति तै०-अविसि । गु०-अगाथियो । इं०-सेसबोनियाग्राण्डि फ्लोरा Sasbonia Grandiflora.

गुण—अगस्तिया का फूल रतौंधी नाशक कुछ शीतल तथा कुछ गरम= मादिल होता है ।

परिचय—इसके पेड़ २०-२५ फुट ऊँचे, पत्ते शिरीष के पत्र के आकार के, फूल सफेद नीले, पीले तथा लाल ३-४ इञ्च लम्बे, सेम १०-१२ इञ्च लंबी तथा चार धारीदार होती है ।

पुष्पकाल—वर्षाऋतु का अन्त ।

फलपाककाल—शिशिर ऋतु का आरम्भ ।

उपयोगी अंग—पत्र, पुष्प, फल ।

वक्तव्य—भाव प्रकाश के टीकाकार श्री शालिग्राम वैश्य ने लिखा है कि अगस्त्योदय के समय यह फूलता है अतः इसका नाम अगस्त पड़ा है । जो भी हो, अंग्रेजी के अगस्त मास में भी यह फूलता है ॥ ३२ ॥

## अश्वबला [ मेथी ]

अश्वबला कथिता किल रुक्षा मूत्रमलानिलबन्धनकर्त्री ॥

यथाह भावमिश्रः—

मेथिका वातशमनी श्लेष्मघ्नी ज्वर नाशिनी ।

ततः स्वल्पगुणा वल्या वाजिनां सातु पूजिता॥ भा० प्र० हरी० वर्गः॥

भाषान्तरों में नाम—सं०-मेथिका, मेथिनी, मेथी। हिं०-मेथी। बं०, गु०, म०-मेथी। क०-मेंते। तै०-मेतुल। ता०-वेनड्यम्। फा०-शमलीत। अ०-हुल्वह। इं-फेनुग्रीक Fenugreek. लै०—फ्रीगोनेलाफकनुम अर्थक्स Frigonella Facvnm arthex.

गुण—मेथी रूक्ष, मूत्र तथा वायु का स्तम्भन करती है और घोड़ों के लिये विशेषलाभकारक है।

परिचय—यह दो प्रकार की होती है १—मेथी, २—वनमेथी। इसके पत्ते गोलाई लिये लम्वे होते हैं। पत्तों की जड़ से पीले फूल निकलते हैं वहीं लम्बी-लम्बी फलियां निकलती हैं, सूखने पर इनमें पीले रंग के बीज पाये जाते हैं। बीज मूंग के बराबर होते हैं। इसके पत्तों का शाक खाया जाता है तथा अन्य खाद्य पदार्थ भी बनाये जाते हैं। इनके बीजों का लड्डू तथा छौंक लगाने में प्रयोग होता है।

शाककाल—शरद्–हेमन्त ऋतु। प्रतिनिधि—अलसी।

पुष्पकाल—हेमन्तऋतु का अन्त। मारक—घी

फलपाककाल—शिशिर–वसन्तऋतु।

उपयोगी अंग—पत्र–बीज।

वक्तव्य—मेथी के बीज व्रणशोथ भेदक, विरेचक, कास तथा शोथ नाशक होते हैं। मेथी का क्वाथ मूत्रल, आर्तवदोषहर, सन्धिवात नाशक एवं क्षुधावर्धक होता है।

# अथ फलशाकम्

## मधुशिग्रुः [ सहजन का शाक ]

पावकपुष्टिकरः कटुतीक्ष्णः शोथहरोऽथ सरो मधुशिग्रुः॥ ३३॥

यथाह सुश्रुतः—

कटुः सक्षारमधुरः शिग्रुस्तिक्तोऽथ पिच्छिलः।
मधुशिग्रुः सरस्तिक्तः शोफघ्नो दीपनः कटुः॥ सु०सू० ४६॥

भाषान्तरों में नाम—सं०-शोभाञ्जनः, शिग्रुः, तीक्ष्णगन्धकः, अक्षीवः मोचकः। हिं०-सहिजन। बं०-सजिना। गु०-सरगवो। क०-कम्पनेयनुगी। तै०-मुलङ्गा। ता०-मोरङ्ग। इं०-हार्सरेडिशट्री—Horseredishtree. लै०-हाइपरेन्थ्रा मोरिङ्गा Hyperanthera moringa.

गुण—सहिजन अग्निवर्धक, पाक में कटु, चरपरा, शोथ नाशक तथा विरेचक है।

परिचय—पुष्प भेद से सहिजन तीन प्रकार का है। १—सफेद। २—नीला या काला। ३—लाल, इसी को मधुशिग्रु भी कहते हैं। इनमें सफेद अथवा लाल फूल का सहजन सुलभ होता है, नीले फूल का सहिजन बहुत कम प्राप्त होता है। इसके पत्र छोटे-छोटे होते हैं, काण्डे सीधे, पर्याप्त लम्बे होते। इसके पत्तों तथा फलियों का शाकार्थ प्रयोग होता है। फलियां धारीदार लम्बी होती हैं।

पुष्पकाल—ग्रीष्म ऋतु का आरम्भ।

फलपाककाल—शरद्-हेमन्त ऋतु।

उपयोगी अङ्ग—छाल, पत्र, पुष्प, फल, बीज।

वक्तव्य—सहिजन के बीजों को श्वेत=सफेद मरिच भी कहा जाता है। इसके फूल तथा पत्तियों के क्वाथ से शोथ का शमन होता है। यह उत्तम वातनाशक है। इसके सेवन से पेट के क्रिमि मर जाते हैं। सहिजन के पत्तों के रस में काली मिर्च को पीस कर मिरगी आने के पूर्व यदि रोगी की आंखों में लगा दिया जाता है तो रोग का संक्रमण नहीं होता। इसकी छाल के स्वरस का नस्य शिरःशूल को शान्त करता है॥ ३३॥

## शतपुष्पा ( सौंफ )

गुदकीलहरा त्रिदोषजिन्मतिशुच्छोधयितुं विचक्षणा।
अतिसारहरारुचिप्रदा शतपुष्पा ज्वरिणां प्रशस्यते॥३४॥

**भाषान्तरों में नाम**—सं०शतपुष्पा, शताह्वा, मधुरा, कारवी, मिसिः। हिं०-सौंफ। बं०-शलूफा। म०-वाट्ठन्तशोप। गु०-सुवादाना। क०-सज्ज-सीणे। ते०-सदाया। फा०-शुत। अ०-वजरुल सीव्यत। इं०-Dill sied. लै०-फेनीक्युलम बलोरी Feniculam Bulgeri.

**गुण**—सौंफ, बवासीर, त्रिदोष तथा अतिसार नाशक है, बुद्धिवर्धक एवं रुचिकारक है साथ ही ज्वर रोगियों के लिये लाभदायक है।

**परिचय**—सौंफ के क्षुप सोया के आकार के ४-५ फुट ऊँचे होते हैं। इसका फूल छाता जैसा दिखता है इसी में अनेक फूल लगते हैं। सौंफ के क्षुप के प्रत्येक अंग से सौंफ की सी गन्ध आती है। पत्ते छोटे-छोटे होते हैं, सौंफ के बीज हरे रंग के होते हैं।

पुष्पकाल—शीतकाल।

फलपाककाल—शिशिर-वसन्तऋतु।

उपयोगी अङ्ग—पत्र, पुष्प, बीज।

**वक्तव्य**—सौंफ प्रजास्थापन- शूल प्रशमन कारक, कफनाशक, गर्भाशय-शोधक, अग्निवर्धक तथा मुख दुर्गन्धिनाशक होता है॥ ३४॥

—:o:—

# अथ कन्दशाकम्

## सूरणशाकम् ( जिमीकन्द )

**रुचिकृत्कफनुद्विशदश्च लघुर्जठरस्थकृशानुकृशत्वहरः।**
**अतिपथ्यतमोगुदकीलवतामिति कन्दगुणानवदन्मुनयः॥३५॥**

यथाह वाग्भटः—

दीपनः सूरणो रुच्यः कफघ्नोविशदो लघुः।
विशेषादर्शसां पथ्यः ... ... ॥ अ. हृ. सू. ६॥

यथाह सुश्रुतः—

... ... सूरणो गुदकीलहा ॥ सु. सू. अ. ४६ ॥

तत्र कन्दानां सामान्यगुणाः—

रक्तपित्तहराण्याहुः शीतानि मधुराणि च ।

गुरूणि बहुशुक्राणि स्तन्यवृद्धिकराणि च ॥ सु. सू. ४६ ॥

भाषान्तरों में नामः—सं०-सूरणः, कन्दः, ओलः, कण्डूलः, अर्शोघ्नः। हि०-सूरण, जिमिकन्द। बं०-ओल। म०-गोडा सूरण। गु०-सूरण। तै०-दोलकन्दा। फा०-ओला। लै०एमोर्फोपालस पैनिक्यूलेटस Amorpho Pallus peniculatus.

गुण—सूरण का शाक, रुचिकारक, कफनाशक, आर्द्रता ( गीलापन ) का विनाशक तथा व्रणरोपक, हलका, मन्दाग्निनाशक और अर्श बवासीर के रोगियों के लिये लाभप्रद होता है। सामान्यतया अन्य कन्दों के गुण भी इसी के बराबर होते हैं, ऐसा ऋषियों का मत है।

परिचय—सूरण एक कन्द शाक है। यह घरेलू और जंगली भेद से दो प्रकार का होता है। यह अरुई घुइयां = पिण्डालू वर्ग का कन्द है। इस कन्द का शाक दिवाली के अवसर पर खाया जाता है। यह देशाचार है। इसके बड़े-बड़े कन्द मिट्टी के भीतर होते हैं, इन कन्दों के ऊपर छोटी-छोटी गाठें सी लगी रहती हैं। इसका शाक बड़े चाव से बनाया एवं खाया जाता है यदि इसके निर्माण में सावधानी का प्रयोग न किया गया तो यह बड़ा कष्टप्रद भी होता है।

काल—शरद् ऋतु।

उपयोगी अङ्ग—कन्द-उपकन्द।

मारक द्रव्य—इमली, नमक, फिटकिरी।

वक्तव्य—"सर्वेषां कन्दशाकानां सूरणः श्रेष्ठ उच्यते" के अनुसार इस सर्वश्रेष्ठ कन्द का वर्णन कर ग्रन्थकार ने सामान्य कन्दों के गुणों को कह डाला॥२५॥

इति शाकवर्गः समाप्तः

—:o:—

# अथ धान्यवर्गः

## षष्टिकधान्यम् ( सांठीधान्य )

स्थिरहिममधुरो विड्बंधकृल्लघ्वरूक्षो-
जयति सकलदोषान् षष्टिको व्रीहिराजः ॥

यथाह चरकः—

शीतः स्निग्धोऽगुरुः स्वादुस्त्रिदोषघ्नः स्थिरात्मकः ।
षष्टिकः प्रवरो गौरः कृष्णगौरस्ततोऽनु च ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

स्निग्धो ग्राही लघुः स्वादुस्त्रिदोषघ्नः स्थिरो हिमः ।
षष्टिको व्रीहिषु श्रेष्ठो गौरश्चासितगौरतः ॥अ. हृ. ६॥

साठीधान्य के नाम—षष्टिकः, शतपुष्पः, प्रमोदकः, मुकुन्दकः, महाषष्टिकः, इनका सामूहिक नाम 'व्रीहि' है ।

गुण—साठी चावल शरीर को दृढ़ करनेवाले, शीतल, मधुर, लघु, रूक्ष तथा ग्राहक ( मल को रोकने वाले ) होते हैं और तीनों दोषों का शमन करते हैं ।

परिचय—जो धान काल के भीतर ही पक जाते हैं उनको साठी धान्य कहते हैं । ये धान्य करीब दो मास में पक जाते हैं अतएव इनको साठी कहा जाता है ।

काल निर्णय—'व्रीहयः शारदाः, षष्टिकादयश्च ग्रैष्माः, शालिर्हैमन्तिकं धान्यम् इति व्यवस्थेति भिषजः, ततश्चात्र व्रीहिशब्दो धान्यसामान्यवाची, इसके अनुसार साठी धान्य का काल वसन्त ऋतु का अन्त माना गया है ।

उपयोगी अंग—साठी चावल ।

## मुद्गम् ( मूंग )

द्विदलवरमपीषद् वातलं मुद्गमाहुः ॥

यथाह चरकः—

कषायमधुरो रूक्षः शीतः पाके कटुर्लघुः ।
विशदः श्लेष्मपितघ्नो मुद्गः सूप्योत्तमो मतः ॥ च. सू. २७ ॥

भाषान्तरों में नामः—सं०,मुद्गः । हिं०-मूंग । बं०-मुग । म०-मूग । गु०-मग । क०-हेसरु । तै०-पेसलु । फा०-वनोमाष । अ०-माष । इं०-ग्रीन ग्रेन Creen grain. लै०-फेसि ओलस मूंगो Phaseonlus mongo.

गुण—मूंग की दाल सभी दालों में श्रेष्ठ है किन्तु थोड़ी मात्रा में वातकारक है ।

परिचय—मूंग की दाल को स्वस्थ तथा अस्वस्थ सभी पहचानते हैं । इसकी छोटी-छोटी लतायें होती हैं । इसके फूल सफेदी लिये पीले होते हैं । इन्हीं में गोल लम्बी सेम लगती है, उसी के भीतर हरे पकने पर भी हरे दाने होते हैं ।

पुष्पकाल—वर्षाऋतु का अन्त । प्रतिनिधि—मोठ ।
फलपाककाल—हेमन्त ऋतु का प्रारम्भ । मारक—खटाई ।
उपयोगी अंग—मूंग की दाल या मूंग ।

वक्तव्य—यहाँ से शिम्बी धान्य का प्रकरण प्रारम्भ होता है, शिम्बी धान्य उस धान्य को कहते हैं जो सेम की आकृति का हो । यह आकृति गण है । शिम्बी धान्य के सामान्य गुण—

वैदला मधुरा रूक्षाः कषायाः कटुपाकिनः ।
वातलाः कफपित्तघ्नबद्धमूत्रमला हिमाः ॥
ऋते मुद्गमसूराभ्यामन्ये त्वाध्मानकारिणः ॥

## कलायः ( मटर )

**प्रबलयति नितान्तं भीमतातं कलायः ॥ ३६ ॥**

यथाह चरकः—

... ... कलायो वातलः परम् । च. सू. २७ ॥
... ... कलायस्त्वति वातलः ॥ अ. हृ. ६ ॥

**भाषान्तरों में नाम**—सं०-कलायः, वर्तुलः, सतीनः, हरेणुकः। हिं०-मटर। बं०-बांटुलामटर। म०-वाटाणें। गु०-मटाणा। क०-बट्टकडलें। तै०-पेद्दईव। फा०-कसंग। अ०-खलज। इं०-फील्ड पी Field pea. लै०-पाइसम साइटीवम pisum sativum.

**गुण**—मटर का प्रधान गुण है–वातदोष की वृद्धि, यही अन्य संहिताओं में भी वर्णित है।

**परिचय**—मटर प्रसिद्ध शिम्बी शाक है। यह लता वर्गीय क्षुप है। इसके पत्र गोलाई युक्त लम्बे, फूल नीलिमायुक्त सफेद, फल हरे किन्तु सूखने पर सफेद गोल होते हैं। कच्चे फलों का शाक और सूखे फलों की दाल बनाते हैं।

पुष्पकाल—हेमन्त ऋतु।

फलकाल—हेमन्त–शिशिर ऋतु।

फलपाक काल—शिशिर ऋतु का अन्त। मारक—मधु।

उपयोगी अंग—पत्र, शिम्बी, फल ॥ ३६ ॥

## चणकः ( चना )

### रूक्षः क्षिणोति चलकृच्चणकोऽम्लपित्तम्।

यथाह चरकः—

चणकाश्च मसूराश्च खण्डिकाः सहरेणवः।
लघवः शीतमधुराः सकषाया विरूक्षणाः ॥ च. सू. २७ ॥

**भाषान्तरों में नाम**—सं०–चणकः, हरिमन्थः, सकलप्रियः। हिं०–चना, रहिला। बं०–छोला। गु०–चणा। म०–चणे। क०–कडले। तै०–चनगालु। इं०–ग्राम Gram. लै०–सिसेरएरी एटिनम् Cicerarietinum

**गुण**—चना, रूखा, वातकारक तथा अम्लपित्त रोग नाशक है।

**परिचय**—चना गरीबों से लेकर अमीरों तक का प्रिय खाद्य है। जितने व्यञ्जन चना के बनते हैं उतने अन्य किसी अन्न के नहीं। षड् विध भोजन

इसके बनाये जाते हैं। इसके कोमल पत्ते कच्चे भी खाये जाते हैं। इनमें कुछ खट्टापन रहता है। वर्ण एवं आकार भेद से यह दो प्रकार का होता है। १—छोटा, २—बड़ा तथा पीला, सफेद। नाम भेद—चना, काबुली चना।

पुष्पकाल—हेमन्त ऋतु।

फलकाल—हेमन्त-शिशिर ऋतु।

फलपाककाल—वसन्त ऋतु।

उपयोगी अंग—नवीन पत्र, हरे तथा सूखे फल।

मारक—लवण।

## आढकी ( अरहर )

**वातप्रकोपनकरी तुवरी तु किञ्चित्।**
**पित्तं कफं हरति सैव घृतेन युक्ता,**
**भुक्ता समीरमपि संहरते सुखेन ॥३७॥**

यथाह चरकः—

**आढकी कफपित्तघ्नी वातला कफवातनुत् ॥ च. सू. २७ ॥**

भाषान्तरों में नाम—सं०-आढकी, तुवरी, शणपुष्पिका। हिं०-अरहर। बं०-अडहर। पं०-तोर। म०-तुरी। क०-तोवरी। तै०-कादुलु। फा०-शाखल। अ०-शाखुल। इं०-पीजन पी pigeo peonn. लै०-केजेनस इण्डिकस Cajanus indicus.

गुण—अरहर की दाल, वात प्रकोपक होती है, यदि इसमें घी डालकर सेवन किया जाय तो यह वात, पित्त, कफ तीनों का शमन करती है।

परिचय—'शणपुष्पिका' नाम से इसका फूल सम्बन्धी परिचय प्राप्त होता है। वैसे इसकी भी अन्य अन्नों के समान खेती होती है। अषाढ़ में इसको बोया जाता है और शरद् ऋतु के अन्त में काट लिया जाता है।

पुष्पकाल–वर्षा ऋतु का अन्त। प्रतिनिधि–मसूर।
फलपाककाल–शरद् ऋतु का अन्त। मारक–खटाई, घी।
उपयोगी अंग–पत्र, फल ॥ ३७ ॥

## माषः ( उड़द )

माषः स्निग्धो मारुतघ्नो गुरूष्णो
वर्चः पित्तश्लेष्मकृत्तेजहेतुः।
शुक्राधिक्याद् द्रावकर्ता सरः स्यात्।

यथाह चरकः—

वृष्यः परं वातहरः स्निग्धोष्णो मधुरो गुरुः।
बल्यो बहुमलः पुंस्त्वं माषं शीघ्रं ददाति च ॥ च.सू.२७ ॥

यथाह वाग्भटः—

माषः स्निग्धो बलश्लेष्म मलपित्तकरः सरः।
गुरूष्णोऽनिलहास्वादुः शुक्रवृद्धिविरेककृत् ॥ अ० हृ० ६ ॥

**भाषान्तरों में नामः**—सं०–माष। हिं०–उड़द, उरद। बं०–माष। गु०–उड़द। म०–उड़िद। क०–उद्दू। तै०–मनिउलु। फा०–मापेसव्ज। अ०–माषा। इं०–किडनी वीन kidney been. लै०-फेशिओलस रेडिएटस pheseolus raiatus.

**गुण**—माष स्निग्ध, वातनाशक, देर से पचनेवाले, उष्ण, मलवर्द्धक, कफ, पित्तकारक, कान्ति उत्पादक, शुक्र को अधिक बढ़ाने के कारण शुक्र का स्रावकर्ता तथा मलमूत्रादि का अनुलोमकर्ता भी है।

**परिचय**—इसकी खेती प्रायः सर्वत्र होती है। पञ्जाब प्रान्त तथा पर्वतीय प्रदेशों का माष सर्वगुण सम्पन्न होता है। परिचय की दृष्टि से यह मूंग के सदृश ही होता है। केवल मूंग हरा माष काला मुख में सफेद तथा आकृति में कुछ बड़ा होता है। माष हरे रंग का भी देखा जाता है, किन्तु समतलीय प्रदेशों में अन्यत्र

नहीं। इसी के वर्ग का एक और अन्न है, जिसको पर्वतीय (कूर्माचल) प्रदेश में भट या भटमास या भटवांस कहते हैं। यह आकृति में चपटा, रंगभेद से काला तथा सफेदी लिये हरा होता है, जैसे समतल प्रदेशों में चना भूंजकर खाया जाता है, उसी प्रकार पर्वतीय प्रदेशों में इसको भी भूंजकर खाते हैं तथा भटोंको भिगोकर पीसकर इनकी खीर बनाई जाती है, यह खीर दूध की खीर से भी अधिक स्वादु होती है।

पुष्पकाल—वर्षाऋतु का अन्त। मारक—लालमिर्च, अदरख, हींग।
फलपाककाल—हेमन्तऋतुका प्रारंभ। उपयोगी अङ्ग—उड़द की दाल या-
प्रतिनिधि—लोबिया। उड़द = माष।

## कपिकच्छूः ( किवांच )

**काकाण्डोलान्यात्मगुप्तापि तद्वत् ॥ ३८ ॥**

यथाह चरकः—

काकाण्डोलाऽऽत्मगुप्तानां माषवत् फलमादिशेत् ॥ च० सू० २७ ॥

यथाह सुश्रुतः—

माषैः समानं फलमात्मगुप्त—
मुक्तं च काकाण्डफलं तथैव ॥ सु० सू० ॥

भाषान्तरों में नाम—सं०-कपिकच्छू, आत्मगुप्ता, वृष्या, मर्कटी, अजरा, कण्डुरा, व्यङ्गा, दुःस्पर्शा, प्रावृषायणी, लांगली, शूकशिम्बी। हिं०-किवाच। कु०-कौंच, कौंछ। बं०-आलकुशी। गु०-कोचा। क०-नुसुगुन्नी। म०-कुहली चे बीज। तै०-पिप्ली अडूगू। ता०-पुनाइक। इं०-काउ हेजप्लाण्ट Cawhedge plant.

गुण—माष के समान ही किवाच तथा कोलशिम्बी के भी गुण हैं।

परिचय—किवाच की लतायें वनों में स्वयं उत्पन्न होती हैं, इनमें वर्षाऋतु में गाढ़े-नीले रंग के फूल तथा सेम के आकार की फलियां होती हैं। ज्यों-

ज्यों फलियां परिपाक को प्राप्त होती जाती हैं, त्यों-त्यों इनमें रोमराजि उत्पन्न होती जाती है। इसका कपिकच्छू नाम सार्थक ही है, क्योंकि इसका कष्ट बन्दरों को ही अधिक भोगना पड़ता है। मानव तो सावधानी से वर्षा से रोयें धुल जानेपर इसका संग्रह कर लेता है। आकार भेद से यह छोटी-बड़ी दो प्रकार की होती हैं। छोटी को 'किंवाच' और बड़ी को 'कोलशिम्बी' कहते हैं। कूर्मांचल प्रदेशमें इसको 'बलदाङ्क' अथवा 'बलदआंख' कहते हैं। इसको घिसकर कागज आदि को चिपकाया जाता है, इतनी अधिक पिच्छिलता होती है इस कोलशिम्बी में। सेम के भीतर के बीज का छिलका चितकबरा, भूरा या काला होता है। फोड़नेपर भीतर की गिरी सफेद होती है। इसकी खीर बनायी जाती है, जो परम वृष्य है। इसके रोयें अत्यधिक खुजली तथा दाहकारक होते हैं।

पुष्पकाल—वर्षाऋतु का अन्त। प्रतिनिधि—श्वेतगुञ्जा ( उटंगन )।
फलपाककाल—शरदृऋतुका अन्त। मारक—गुलरोगन।
उपयोगी अंग—परिपक्व बीज ॥ ३८ ॥

## राजमाषः ( सेम )

रूक्षोगुरुर्बहुशकृच्चलकृच्च शिम्बी,
धान्याधमस्त्वमसि नागम एष मिथ्या।
ते राजमाष ! ननु राजपदं प्रदत्तं
माषं, विहाय विधिना तदद्दष्टमेव ॥ ३९ ॥

यथाह चरकः—

राजमाषः सरो रुच्यः कफशुक्राम्लपित्तनुत्।
तत्स्वादुर्वातुलो रूक्षः कषायो विषदो गुरुः ॥ च० सू० २७ ॥

भाषान्तरों में नाम—सं०-राजमाषः, महामाषः, चपलः, धवलः। हिं-बड़ी सेम, लोबिया। बं०-बरबटी। गु०-चोला। म०-चँवला। क०-बरवटा तै०-दन्तपेसलु। फा०-कजराजु, लोबिया। अ०-फिरिका। इं०-चायनीज

डोलिकस Chinese Dolicus. लै०-डोलिकोजसिनेंसिस Dolichos Sinevsis.

गुण—राजमाष रूक्ष, देर में पचनेवाला, अधिक पुरीष पैदा करने वाला, वायुवर्धक तथा सभी शिम्बी धान्यों में अधम होता है। शास्त्रों में जो यह तेरा वर्णन मिलता है वह झूठ नहीं। कविका कथन है कि—हे राजमाष! माष (उड़द) को छोड़कर तुझे जो यह (राजमाष) की उपाधि मिल गयी यह केवल तेरा सौभाग्य ही है।

परिचय—राजमाष शिम्बी वर्ग का धान्य है। इसकी सेम बड़ी होती है। वर्ण भेद से यह सफेद, काला, लाल तीन प्रकार का होता है। शेष प्रसिद्ध ही है।

पुष्पकाल—वर्षाऋतु।
फलपाककाल—शरद्-हेमन्त ऋतु।
उपयोगी अंग—फल, पत्र ॥ ३६ ॥

## गोधूमः ( गेहूं )

सन्धानकृत्समधुरो गुरुशीतवीर्यो
वृष्यः स्थिरत्वजननोजनजीवनश्च
स्निग्धः सरः पवनपित्तजये प्रयोज्यः
कस्य प्रियो न सुमनः सुमनःस्थलेऽपि ॥४०॥

यथाह चरकः—

सन्धानकृद्वात हरो गोधूमः स्वादुशीतलः।
जीवनो बृंहणो वृष्यः स्निग्धः स्थैर्यकरो गुरुः ॥ च० सू० २७ ॥

भाषान्तरों में नामः—सं०-गोधूमः, सुमनः, मधूली, नन्दीमुखः। हिं०-गेहूँ। वं०-गम। म०-गेहुँ। गु०-घऊँ। क०-गोधि। फा०-गन्दुम। अ०-हिन्तः। इं०-व्हीट Wheat, लै०-ट्रिटिकम् सेटाइवा Triticum Sativa,

गुण-गेहूँ टूटी हुई हड्डी आदि को जोड़नेवाला, मधुर, पाक में भारी, शीतवीर्य, धातुवर्धक, स्थिरताकारक, प्राणियों का जीवनाधार, स्निग्ध, अनुलोमन कारक, वात, पित्त शामक होता है। इतने गुणों वाला यह गेहूँ देवलोक में भी किसको प्रिय नहीं है। अर्थात् सबको प्रिय है।

परिचय-गेहूँ की गणना शूक धान्यों में की जाती है, इसकी अनेक जातियां हैं। जातिभेद तथा देश काल के प्रभाव के कारण उनके गुण धर्मों में भी कुछ अनन्तर आ जाता है जो स्वाभाविक है। गेहूँ कार्तिक-अगहन में बोया जाता है और वसन्तऋतु के आस-पास काटा जाता है। इसका भूसा पशुओं के लिये फल=दाने मानवों के लिये उपयोग में लाये जाते हैं।

पुष्पकाल—हेमन्त-शिशिर ऋतु। प्रतिनिधि—जौ।

फलपाककाल—वसन्त-ग्रीष्मऋतु। मारक—सिरका, कलौंजी।

उपयोगीअंग—बीज।

गेहूँ की प्राचीन जातियां—महागोधूम, गोधूम या नन्दीमुख तथा मधूली ॥ ४० ॥

## तिलः [ तिल ]

उष्णस्त्वच्यः केश्यो मतिकफशुक्राग्निकृत् कटुः पाके।
बल्योऽल्पमूत्रकारी शीतस्पर्शो गुरुस्तिलो ज्ञेयः ॥४१॥

यथाह चरकः—

स्निग्धोष्णो मधुरस्तिक्तः कषायः कटुकस्तिलः।
त्वच्यः केश्यश्च बल्यश्च वातघ्नः कफपित्तहृत् ॥ च० सू० २७ ॥

यथाह सुश्रुतः—

तिलेषु सर्वेष्वसितः प्रधानो मध्यः सितो हीनतरास्तथाऽन्ये॥सु०सू०४६।

भाषान्तरों में नामः-सं०-तिलः। हिं०-तिल, तिल्ली। कु०-तील। ब०-तिल। गु०-तल। म०-तिल। क०-एल्लु। तै०-नुवुलु। ता०-वल्लेनय। फा०-कुञ्जद। अ०-सिमसिम। इं०-सिसेमम निगर सीड्स Sisamum Niger Seeds, लै०-सिसेमम इण्डिकम् Sisamum indicum,

**गुण**—तिल गरम, त्वचा के हितकारक ( तेलमालिश अथवा खाने के रूप में ), केशहितकारक ( तैल मर्दन के रूप में ), बुद्धि वर्धक, कफकारक, शुक्रप्रद, जाठराग्निदीपक, पाकमें कटु, चरपरा, बलदायक, अल्पमूत्रकर्ता, स्पर्श में शीतल तथा भारी होता है।

**परिचय**—यह शिम्बीधान्य वर्ग का अन्न है। इसके पुष्प श्वेताभ नीले होते हैं। इसकी सेम के बाहरी ओर चार धारियाँ-सी होती हैं जो पकने पर स्वयं फट जाती हैं, इसकी खेती रूक्षस्थानों ( बलुही भूमि ) पर अच्छी होती है। वर्ण भेद से ये तीन प्रकार के होते हैं, १—काले, २—सफेद, ३—लाल। इसी प्रकार के एक जंगली तिल भी होते हैं, जिनको अल्पतिल कहा जाता है। तिल वर्षा ऋतु के आरम्भ में बोये जाते हैं और शरद् ऋतु के अन्त में काटे जाते हैं।

पुष्पकाल—वर्षा ऋतु का अन्त।
फलपाककाल—शरद् ऋतु का अन्त।
मारक—भूनकर सेवन करना।
उपयोगी अंग—पत्र, पुष्प, फल।
प्रतिनिधि—काले के सफेद और सफेद के काले।

**वक्तव्य**—तिल का एक गुण है "अल्पमूत्रकारी", जाड़ों में स्वभावतः शीतता के कारण मूत्र की अधिकता होते देखी जाती है, अतएव तिलों का ( लड्डू, तिलकुट आदि ) विभिन्न प्रकार से सेवन लोकप्रसिद्ध, शास्त्र सम्मत तथा धर्मशास्त्र के द्वारा अनुमत है। मकरसंक्रान्ति तथा संकष्टहर गणेश चतुर्थी के पर्वों में तिलों को प्रसाद के रूप में खाने का विधान प्रधानतया स्वास्थ्य की दृष्टि से ही किया गया है। माघ कृष्णपक्ष की एकादशी का नाम षट् तिला एकादशी है। इसमें धार्मिक दृष्टिकोण से तिलों का माहात्म्य देखें—

तिलस्नायी तिलोद्वर्ती तिलहोमी तिलोदकी।
तिलभुक् तिलदाता च षट्तिला पापनाशिका॥

अर्थात् तिलमय दिनचर्या को ही धार्मिक कृत्य मानने का उपदेश धर्म-

शास्त्र ने दिया है। धान्यों के दो भेद माने गये हैं, १–शूकधान्य, २–शिम्बीधान्य। "माषादयः शमीधान्ये, शूकधान्ये यवादयः" इत्यमरः ॥ ४१ ॥

इति धान्यवर्गः समाप्तः।

# अथ-मांसवर्गः

## माहिषम् [ भैंसा का मांस ]

**निद्रादार्ढ्यबृहत्वकृद् गुरुतरश्चोष्णो लुलायः स्मृतः।**

यथाह चरकः–

स्निग्धोष्णं मधुरं वृष्यं माहिषं गुरु तर्पणम्।
दार्ढ्यं बृहत्वमुत्साहं स्वप्नं च जनयत्यपि ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः–

उष्णो गरीयान्महिषः स्वप्नदार्ढ्यबृहत्वकृत्। वाग्भट ६ ॥

भाषान्तरों में नाम—सं०–मांसं, पिशितं, क्रव्यं, आमिषं, पललं, पलम्। हिं०–मांस। फा०–गोश्त। इं०–मीट Meat.। ये नाम सभी प्रकार के मांसों के लिए प्रयुक्त होते हैं।

गुण—महिष का मांस-निद्राप्रद, शरीर को दृढ़ करनेवाला तथा बढ़ानेवाला, देरमें पचने वाला एवं गरम होता है।

प्रतिनिधि–शूकर मांस। मारक–दालचीनी।

## शूकरमांसम् [ शूकर का मांस ]

**कोलस्तद्वदरोचकः श्रमहरः शुक्रं बलं वर्द्धयेत्।**

यथाह चरकः–

वराहपिशितं बल्यं रोचनं स्वेदनं गुरु। ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः–

तद्वद्वराहश्च महारुचिशुक्रवलप्रदः ॥ अ. हृ. ६ ॥

तद्वदिति–माहिषमांसवद्गुणाः ।

गुण—सूअर का मांस-यह भी महिष मांस के समान गुणों वाला होता है तथा अरुचिकारक, थकावट को दूर करनेवाला, शुक्र एवं वलवर्धक होता है ।

प्रतिनिधि–महिष मांस । मारक–मद्य, चीनी ।

## तित्तिरमांसम् [ तीतर का मांस ]

**मेधाशुक्रवलाग्निकृद्वहुमरुद्दोपत्रयघ्नः परम् ।**
**वर्ण्यो ग्राह्यपि तित्तिरो हिततरः... ...।**

यथाह चरकः–

तित्तिरिः सञ्जयेच्छीघ्रं त्रीन्दोषाननिलोल्वणान् ॥च. सू. २७॥

यथाह वाग्भटः–

तित्तिरिस्तेष्वपि वरो मेधाग्निवलशुक्रकृत् ॥ वाग्भट सू. ६ ॥

गुण–तीतर का मांस- बुद्धि, शुक्र तथा अग्नि को वढ़ानेवाला, वात प्रधान, तीनों दोषों का शमन कर्ता, सौन्दर्यवर्धक, मलावरोधक एवं पथ्य होता है ।

प्रतिनिधि–वटेर का मांस । मारक–खटाई ।

## मत्स्यमांसम् [ मछली का मांस ]

**··· मत्स्याः परं श्लेष्मलाः ॥ ४२ ॥**

यथाह वाग्भटः–

मत्स्याः परं कफकरा ··· ··। वा० सू० ६ ॥

यथाह चरकः–

मत्स्याः स्निग्धाश्च वृष्याश्च वहुदोषाः प्रकीर्तिताः । च० सू० २७ ॥

गुण–मछली का मांस-अत्यधिक कफ कारक होता है ।

वक्तव्य–आचार्य भावमिश्र ने मछलियों की विभिन्न जातियों का वर्णन अपने ग्रन्थ में निम्न प्रकार से किया है–रोहितः, शिलीन्ध्रः, भाङ्गुरः, मोचिका,

पाठीनः, शृङ्गी, इल्लीसः, शष्कुली, गर्गरः, कविका, वर्मि, दण्ड, एरङ्गी, महाशफरी, गरघ्नी, मदगुरः, सपादमत्स्यः, प्रोष्ठी। इनके अतिरिक्त भी मछलियों की अनेक जातियां हैं जिनको मछुए भली भांति जानते हैं।

भिन्न-भिन्न ऋतुओं में भिन्न-भिन्न स्थान के मत्स्यमांस भक्षण का विधान—वसन्तऋतु में नदी की, ग्रीष्मऋतु में चौञ्ज की ( चौञ्ज=पहाड़ी नौलों का नाम है ), वर्षा ऋतु में तालाव की, शरदृऋतु में झरना की, हेमन्तऋतु में कुआं की और शिशिर ऋतु में झील की मछलियों का मांस खाना चाहिये ॥ ४२ ॥

## लावकमांसम् [ बटेर का मांस ]

**सर्वदोषशमनस्तु लावकः पावकद्रढिमकृद् वलप्रदः ॥**

यथाह चरकः—

लावाः कषायमधुरा लघवोऽग्निविवर्धनाः ॥ च० सू० २७ ॥

गुण—लवा पक्षी का मांस—तीनों दोषों को शान्त करने वाला, जठराग्निवर्धक तथा बलवर्धक होता है।

प्रतिनिधि—तीतर का मांस। मारक—सिरका, घी।

वक्तव्य—लवा पक्षी चार प्रकार का होता है, उसके क्रमशः भेद—१. पांसुल। २. गौरक। ३. पौण्ड्रक। ४. दर्भर।

## चटकमांसम् [ गौरैया का मांस ]

**स्निग्धमारुतहृतश्च शुक्रलाः**
**श्लेष्मलाश्च चटकाः प्रकीर्तिताः ॥ ४३ ॥**

यथाह चरकः—

चटका मधुराः स्निग्धा बलशुक्रविवर्धनाः।
सन्निपातप्रशमनाः शमना मारुतस्य च ॥ च० सू० २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

चटकाः श्लेष्मलाः स्निग्धावातघ्नाः श्लेष्मलाः परम् ॥ वा० सू० ६ ॥

गुण—गौरैया का मांस—स्निग्ध, वातनाशक, शुक्रवर्धक तथा कफकारक होता है।

वक्तव्य—ग्रन्थकार ने उपर्युक्त मांस वर्ग में १. जाङ्गल, २. आनूप भेद से प्रमुखमांसों का संक्षिप्त वर्णन किया है।

जाङ्गल वर्ग में—विष्किर पक्षियों (चटक, त्तित्तिर, लाव पक्षियों ) का वर्णन और आनूपवर्ग में कूलेचर पशुओं (भैंसा, सूअर) का तथा (जलचर) मछली का वर्णन कर अपनी प्रतिज्ञा (प्रसिद्ध वस्तुओं का वर्णन) का पालन किया है ॥४३॥

इति मांसवर्गः समाप्तः।

# अथ-दुग्धवर्गः

## गोदुग्धम् [ गाय का दूध ]

बलस्तन्यकृच्छ्वासकासाधिक्षुत्तृट्-
क्षतक्षीणपथ्यं मरुत्पित्तहारी।
पुराणज्वरे मूत्रकृच्छ्रेऽस्रपित्ते
पिबेद्गव्यदुग्धं सरं जीवनीयम् ॥ ४४ ॥

मदश्रमभ्रमापहं विशेषशुक्रवर्धनम्।
प्रसादपुष्टिदं पयः पिबन्ति पुण्यकारिणः ॥ ४५ ॥

यथाह चरकः—

स्वादु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं श्लक्ष्णपिच्छिलम्।
गुरु मन्दं प्रसन्नं च गव्यं दशगुणं पयः॥ च० सू० २७॥

यथाह वाग्भटः—

स्वादुपाकरसं स्निग्धमोजस्यं धातुवर्धनम्।
वातपित्तहरं वृष्यं श्लेष्मलं गुरुशीतलम्॥
प्रायः पयोऽत्र गव्यन्तु जीवनीयं रसायनम्॥ अ० हृ० सू० ६॥

दूध सामान्य का भाषान्तरों में नामः—सं०-दुग्धं, क्षीरं, पयः, स्तन्यम्। हिं०-दूध। बं०-दूध। क०-हालु। तै०-पालु। फा०-शीर। अ०-जुवन। ता०-पाल। इं०-मिल्क Milk. लै०-लकटस Lactus.

गायके दूधके नाम—सं०-गोदुग्ध। हिं०-गाय का दूध। इं०-काऊ-जमिल्क Cows Milk.

गुण—गाय का दूध बल एवं दुग्धवर्धक, श्वास, कास, मानसिक व्यथा, भूख तथा तृषा (प्यास) नाशक, राजयक्ष्मा से कृशमानवों का हितकारी, वात, पित्त नाशक होता है। जीर्णज्वर, मूत्रकृच्छ्र एवं रक्तपित्त के रोगियों के लिए पथ्य होता है। यह मलों का अनुलोमकारक तथा जीवनीयशक्ति को देता है। मद, थकावट और भ्रम को दूर करता है। विशेष रूप से वीर्य वर्धक, चित्त को प्रसन्न करनेवाला, शरीर का पुष्टिकारक यह गाय का दूध पुण्यात्माओं को ही सुलभ होता है।

प्रतिनिधि—बकरी का दूध। मारक—गुलकन्द।

वक्तव्य—सद्यः प्रसूता (प्रसव के ४० दिन पर्यन्त) का अथवा मृतवत्सा (जिसका बछड़ा मर गया हो उसका) का दूध त्रिदोष कारक होता है, अतः इसका सेवन नहीं करना चाहिये। वष्कयिणी (बारवरी) गाय का दूध त्रिदोष-नाशक, तृप्तिकारक तथा बलबर्धक होता है। जांगल, आनूप एवं पर्वतीय गायों का दूध उत्तरोत्तर गुरुपाकी होता है। ये नियम गाय, भैंस, बकरी, ऊंटिनी, हथिनी आदि सबके लिये समान रूपेण माने जाते हैं। इसका दैनिक जीवन में भोजन के पश्चात् सेवन का निर्देश शास्त्रों में मिलता है। क्योंकि दूध के सेवन से विदाहकारी अन्नपान जनित दोषों का शीघ्र शमन हो जाता है, अतः भोजन के अन्त में दूध का सेवन किया जाता है और करना भी चाहिये। इसी का समर्थन ब्रह्मपुराण में भी किया है, यथा—"कुर्यात् क्षीरान्तमाहारम्"॥४४-४५॥

## आजदुग्धम् [ बकरी का दूध ]

श्वसनज्वरयक्ष्मरक्तपित्तातिसृतिघ्नं लघुदुग्धमाजमाहुः ॥

यथाह चरकः—

छागं कषायमधुरं शीतं ग्राहि पयो लघु।
रक्तपित्तातिसारघ्नं क्षयकासज्वरापहम॥ च. सू. २७॥

यथाह वाग्भटः—

आजं शोष-ज्वर-श्वास-रक्तपित्तातिसारजित्॥ अ. हृ. सू. ६॥

नाम—छागं दुग्धम्, आजं दुग्धम्। हिं०—बकरी का दूध।

गुण—बकरी का दूध—श्वास, ज्वर, राजयक्ष्मा, रक्तपित्त, अतिसार नाशक तथा लघुपाकी होता है।

वक्तव्य—राजयक्ष्मा में तो इसके सर्वाङ्गीण प्रयोग का आदेश है, यथा—

छागमांसं पयश्छागं छागं क्षीरं च सर्पि च।
छागोपसेवा वसनं छागमध्ये तु यक्ष्मनुत्॥

## माहिषदुग्धम् [ भैंस का दूध ]

**प्रबलानलनष्टनिद्रपथ्यं रसयुक्तं गुरु माहिषं हिमं स्यात्॥ ४६॥**

यथाह चरकः—

महिषीणां गुरुतरं गव्याच्छीतरं पयः।
स्नेहान्न्यूनमनिद्राय हितमत्यग्नये च तत्॥ च० सू० २७॥

यथाह वाग्भटः—

हितमत्यग्निनिद्रेभ्यो गरीयो माहिषं हिमम्॥ अ. हृ. सू. ६॥

नाम—सं०—माहिषं दुग्धम्। हिं०—भैंस का दूध।

गुण— भैंस का दूध—तीक्ष्ण जाठराग्निवालों तथा निद्रा नाशवालों के लिये हितकर और स्वादिष्ट एवं शीतल होता है।

प्रतिनिधि—गाय का दूध। मारक—चीनी॥ ४६॥

## औष्ट्रदुग्धम् [ ऊंटनी का दूध ]

**औष्ट्रं लघिष्ठं कृमिजुत्क्षयांर्शो-**
**वातश्लेष्मानाहशोफोदरेषु।**

यथाह चरकः—

रूक्षोष्णं क्षीरमुष्ट्रीणामीषत्सलवणं लघु।
शस्तं वातकफानाहक्रिमिशोफोदरार्शसाम् ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

ईषद्रूक्षोष्णलवणमौष्ट्रकं दीपनं लघु।
शस्तं वातकफानाहक्रिमिशोफोदरार्शसाम् ॥ अ. हृ. सू. ६ ॥

नाम—सं०-उष्ट्री दुग्धम्। हिं०-ऊंटनी का दूध।

गुण—ऊंटनी का दूध लघु होता है, यह कृमि, भूख, क्षय, बवासीर, वात, कफ, अफरा, शोथ तथा जलोदर रोगों में लाभ कारक होता है।

प्रतिनिधि—गाय का दूध। मारक—मिश्री।

वक्तव्य—ऊंटनी का दूध बड़ा स्वादिष्ट होता है, यदि तत्काल पी लिया जाय नहीं तो उसमें शीघ्र ही कीड़े पड़ जाते हैं।

## वशापयः ( हथिनीका दूध )

**वशापयः स्थैर्यकृद् बाढरूक्षं**
**किंचिच्चेष्टं देहदार्ढ्यं करोति। ४७ ॥**

यथाह चरकः—

हस्तिनीनां पयोबल्यं गुरुस्थैर्यकरं परम् ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

हस्तिन्याः स्थैर्यकृद् ... ...। अ. हृ. सू. ६ ॥

नाम—सं०-हस्तिनी दुग्धम्, वशादुग्धम्। हिं०-हथिनी का दूध।

गुण—हथिनी का दूध देह को अत्यन्त मोटा करने वाला, कुछ रूखा तथा शरीर को दृढ़ करता है।

प्रतिनिधि—भैंस का दूध। मारक—मधु।

## अविदुग्धम् ( भेड़ी का दूध )

उष्णं हृद्यं त्वाविकं वातरुग्घ्नं
पित्तश्लेष्मश्वासहिक्काप्रदं स्यात् ।
स्रोतः स्रावि क्षीरमामं गुरु स्यात्
पथ्यापथ्यं गोऽविदुग्धं घृतं च ॥ ४८ ॥

यथाह चरकः—

हिक्काश्वासकरं तूष्णं पित्तश्लेष्मलमाविकम् ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

... ... अहृद्यं तूष्णमाविकम् ॥ अ. हृ. सू. ६ ॥

**नाम**—सं०—आविकं दुग्धम् । हिं०—भेड़ी का दूध ।

**गुण**—भेड़ का दूध गरम, हृदय के लिये हितकर, वातरोग नाशक तथा पित्त, कफ, हिक्का श्वास को उत्पन्न करता है। भेड़ का कच्चा दूध स्रोतः स्राव कर्ता तथा देर में पचता है। गाय का दूध और घृत पथ्य, भेड़ का दूध और घृत अपथ्य होते हैं।

**प्रतिनिधि**—बकरी का दूध। **मारक**—मिश्री, मधु।

**वक्तव्य**—उक्तश्लोक के चतुर्थांश का भाव केवल यह है कि गाय के दूध तथा घी की अपेक्षा भेड़ का दूध, घी अपथ्य है। शेष विवेचन के लिये उसके गुणों पर ध्यान दें ॥ ४८ ॥

## एकशफदुग्धम् [ घोड़ी आदि का दूध ]

अम्लरसं लवणं लघुशाखामारुतजिज्जडताकरमुष्णम् ।
ऐकशफम्, ... ... ... ।

यथाह चरकः—

वल्यं स्थैर्यकरं सर्वमुष्णं चैकशफं पयः ।
साम्लं सलवणं रूक्षं शाखावातहरं लघु ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

... ... उष्णं त्वैकशफं लघु।

शाखावातहरं साम्लं लवणं जडताकरम् ॥ अ. हृ. सू. ६ ॥

नाम—सं०—ऐकशफं दुग्धम्। हिं०—घोड़ी, गधी आदि (एक खुरवालों) के दूध का नाम।

गुण—घोड़ा आदि एक खुर वालों का दूध खट्टा, नमकीन, सुपाच्य, हाथ पैरों के वात का नाशक, जड़ताकारक तथा उष्णवीर्य होता है।

प्रतिनिधि—गधी का दूध। मारक—गुलकन्द।

## नारीदुग्धम् [ स्त्री का दूध ]

...सुदृशां त्वभिघातासृक्चलपित्तगुदामयनुत्स्यात् ॥ ४९ ॥

यथाह चरकः—

जीवनं बृंहणं सात्म्यं स्नेहनं मानुषंपयः।
नावनं रक्तपित्ते च तर्पणं चाक्षिशूलिनाम् ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

मानुषं वातपित्तासृगभिघाताक्षिरोगजित्।
तर्पणाश्च्योतनैर्नस्यः ... ... ॥ अ. हृ. सू. ६ ॥

नाम—सं०—स्त्रीदुग्धम्। हिं०—नारी का दूध।

गुण—नारी का दूध अभिघातज, रक्तज, वातज, पित्तज तथा बवासीर जन्य विकारों का शमन करता है।

## दधि ( दही )

अम्लपाककरमौष्ण्यभृद् गुरु ग्राह्यरोचकसमीरणापहम्।
रक्तपित्तबलशुक्रपावकस्थौल्यशोफकफदं दधि स्मृतम् ॥५०॥

यथाह चरकः—

रोचनं दीपनं वृष्यं स्नेहनं बलवर्धनम्।
पाकेऽम्लमुष्णं वातघ्नं माङ्गल्यं बृंहणं दधि ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

अम्लपाकरसं ग्राहि गुरूष्णं दधि वातजित् ।

मेदः शुक्रबलश्लेष्मपित्तरक्ताग्निशोफकृत् ॥ अ० हृ० अ० ६ ।

भाषान्तरों में नाम—सं०-दधि । हिं०-दही । कु०-दै । बं०, गु०-दही । क०-मोसरु । तै०-हयगु । फा०-दोग, शीर ए खुफता । अ०-सुगरात । इं०-कर्डलेडमिल्क Curdled milk. लै०-कर्डस् Curds.

गुण—दही अम्लपाककारी, उष्ण, गुरुपाकी, पुरीष ( मल ) को रोकने वाला, अरुचि तथा वातनाशक, रक्तपित्तकारक, बल, शुक्र एवं जठराग्निवर्धक, शोथ और कफकारक होता है ।

प्रतिनिधि—पनीर । मारक—नमक, सोंठ, पोदीना ।

वक्तव्य—यहाँ पर दही के सामान्य गुणों को वर्णन किया गया है । जिस प्रकार उत्पत्ति भेद से दूध के गुणों में परिवर्तन हो जाता है उसी प्रकार दही, मक्खन, घी आदि के गुणों में भी परिवर्तन होता है, इसके लिये अन्य निघण्टुओं को देखें । दधि सेवन के सम्बन्ध में कुछ निर्देशः—

न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम् ।

नामुद्गसूपं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना ॥

और भी—

हेमन्ते शिशिरे चापि वर्षासु दधि शस्यते ।

शरद्ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशस्तद्विगर्हितम् ॥ ५० ॥

## तक्रम् ( मठा )

**तक्रतत्परतया सुधांधसः कुर्वते सुरभि संग्रहं सदा ।**

यथाह चरकः—

स्नेहव्यापदि पाण्डुत्वे तक्रं दद्याद् गरेषु च ॥ च० सू० २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

तक्रं लघु कषायाम्लं दीपनं कफवातजित् ॥ अ० हृ० सू० ६ ॥

**भाषान्तरों में नाम**—सं०–घोलं, मथितं, तक्रं, उदश्वित्, छच्छिका। हिं०–मठा, माठा, छाछ। कु०–छाँस। बं०–घोल। म०–ताक, तक्र। गु०–छाश। क०–मज्जिगे। तै०–मज्जिगे। फा०–मस्त। अ०–हमीज। इं०–बटरमिल्क Butter milk.

**गुण**—छाछ के गुणों से सुपरिचित अमृतपान करने वाले देवता भी कामधेनु को पालते हैं। अर्थात् इसके गुण त्रैलोक्यप्रसिद्ध हैं।

प्रतिनिधि—मस्तु = दही का पानी। मारक—सोंठ, जीरा, काला नमक।

**वक्तव्य**—मठा के गुणों से मुग्ध होकर अनेक मनीषियों ने इसका भिन्न-भिन्न प्रकार से गुणगान किया है, यथा—

कैलासे यदि तक्रमस्ति गिरिशः किं नीलकण्ठो भवेत्।
वैकुण्ठे यदि कृष्णतामनुभवेदद्यापि किं केशवः॥
इन्द्रो दुर्बलतां क्षयं द्विजपतिर्लम्बोदरत्वं गणः।
कुष्ठित्वञ्च कुबेरको दहनतामग्निश्च किं विन्दति॥

अर्थात् मठा उपर्युक्त सभी रोगों के शमन की क्षमता रखता है। एक और—

न तक्रसेवी व्यथते कदाचिन्नतक्रदग्धाः प्रभवन्ति रोगाः।
यथा सुराणाममृतं सुखाय तथा नराणां भुवि तक्रमाहुः॥

## मस्तु [ दही का पानी ]

**तत्समं सुलघु मस्तु शोधनं स्रोतसां चलमलानुलोमनम्॥५१॥**

यथाह चरकः—

श्लेष्मानिलघ्नस्तु मण्डः स्रोतोविशोधनः। च. सू. २७॥

यथाह वाग्भटः—

तद्वन्मस्तु सरं स्रोतःशोधि विष्टम्भजिल्लघु॥ अ० हृ० सू०॥

**भाषान्तरों में नाम**—सं०–दधिमण्डं, मस्तु। हिं०–दही का पानी।

**गुण**—दही का पानी मठा से भी हलका, कान, आंख आदि स्रोतों का शोधनकर्ता, वायु तथा मल को अनुलोम करता है। शेष मठा के समान॥५१॥

## नवनीतम् [ मक्खन ]

नवनीतमिदं नवमेवहितं हिमशुक्रबलानलकान्तिकरम् ।
ग्रहणात्मकमर्दितपित्तमरुद्गुदजक्षतजक्षयकासहरम् ॥५२॥
प्रक्कणद्वलयवल्गुहस्तया कान्तया दयितभाजनेऽर्पितम् ।
येन नूतनघृतं न भक्षितं पापमेव खलु तेन भक्षितम् ॥५३॥

यथाह चरकः—

संग्राहि दीपनं हृद्यं नवनीतं नवोद्धृतम् ।
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नमर्दितारुचिनाशनम् ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

नवनीतं नवं वृष्यं शीतं वर्णबलाग्निकृत् ।
संग्राहि वातपित्तासृक् क्षयार्शोर्दितकासजित् ॥
क्षीरोद्भवन्तु संग्राहि रक्तपित्ताक्षिरोगजित् ॥ अ. हृ. सू. ६ ॥

भाषान्तरों में नाम—सं०-म्रक्षणं, सरजं, हैयङ्गवीनं, नवनीतकम् । हिं०-मक्खन, नैनू । कु०-नौणी । बं०-माखन । म०-लोणी । गु०-माखण । क०-वेण्णे । तै०-पेन्ना । फा०-मस्का । अ०-जुबद् । इं०-बटर Butter. लै०-बूटिरम् Butyrum.

गुण—ताजा मक्खन उत्तम तथा हितकर होता है। यह शीतल होता है और शुक्र, बल, अग्नि एवं कान्ति को उत्पन्न करता तथा बढ़ाता है। यह संग्राही होता है, अर्दित ( मुख प्रदेश का लकवा ), पित्त विकार, वायुविकार, बवासीर, व्रणजक्षय तथा खांसी का नाश करता है।

नवनीत का माहात्म्य--प्रेयसी के कंकणों की झनकार से शोभित हाथों से निकाला हुआ तथा सुन्दर पात्र में रख कर दिया हुआ नवनीत का जिसने सेवन नहीं किया, वह अभागा है अर्थात् वह पापों का ही भोग करता है।

प्रतिनिधि—घी । मारक—चीनी, नमक ।

वक्तव्य—दूध को जमाकर दही और दही को मथने से मठा तथा मक्खन की प्राप्ति होती है। एक दूसरा प्रकार—केवल दूध को मथकर भी मक्खन

निकाला जाता है। यह पहिले प्रकार के मक्खन से अधिक संग्राही तथा नेत्रों के लिए हितकर होता है ॥ ५३ ॥

## घृतम् [ घी ]

आयुर्मतिस्मृतिधृतिद्युतिकारि बाल-
वृद्धस्वरार्थिषु हितं बलशुक्रदायि ।
पुष्ट्यग्निकृत्पवनपित्तहृदक्षिशस्तं
शीतज्वरापहमनन्तगुणं घृतं स्यात् ॥५४॥

यथाह चरकः—

सर्वस्नेहोत्तमं शीतं मधुरं रसपाकयोः ।
सहस्रवीर्यं विधिवद् घृतं कर्म सहस्रकृत् ॥ च. सू. २७ ॥

यथाह वाग्भटः—

स्नेहानामुत्तमं शीत वयसः स्थापनं परम् ।
सहस्रवीर्यं विधिभिर्घृतं कर्मसहस्रकृत् ॥ अ. हृ. सू ६ ॥

भाषान्तरों में नाम—सं०—घृतं, आज्यं, हविः, सर्पिः ।हिं०—घी। कु०—ध्यू। बं०—घृत। गु०—घी। म०—तूप। तै०—नेई। क०—तुप्पा। फा०—रोगने जर्द। अ०—समन। इं०—क्लेरी फाइड बटर Clari fied Butter. लै०—ब्युटिरम डेप्युरेटम Butyrum depuratum.

गुण—घी आयु, बुद्धि, स्मृति, धारणा शक्ति तथा कान्ति कारक एवं वर्धक है। बालक, वृद्ध और उत्तम स्वर को चाहने वालों के लिए हितकारी, बल, शुक्र-वर्धक, वातपित्त नाशक, नेत्र तथा नेत्र रोगों में हितकारक, शीतज्वर नाशक है। अधिक क्या कहा जाय घी अत्यन्त गुणवान् द्रव्य है।

प्रतिनिधि—मक्खन। मारक—नमक, चीनी ॥ ५४ ॥

## निवेदनम्

वाग्भटस्य मतमस्ति समस्तं सुश्रुतस्य चरकस्य च किञ्चित् ।
तद्वदत्रितनयस्य विचित्रा वाग्विलासरचना मम तावत् ॥५५॥

टीका—वैद्य लोलिम्बराज का कथन है कि इस वैद्यावतंस में सम्पूर्ण मत वाग्भट का है, कहीं पर चरक तथा सुश्रुत के मत का भी समावेश किया गया है, उसी प्रकार आत्रेय के मत का भी संग्रह इसमें किया गया है। मैंने तो केवल उन शास्त्रीय विचारों को अपनी शैली से पद्यबद्ध कर दिया है।

वक्तव्य—ग्रन्थकार की उक्त प्रतिज्ञा के अनुसार लक्षणों की समानता प्रदर्शन कराने के उद्देश्य से सर्वत्र चरक, सुश्रुत, वाग्भटादि के उद्धरणों का यहां तत्-तत् अवसरपर समावेश कर दिया गया है। वास्तव में कविवर लोलिम्बराज ने कविता के प्रवाह में आकर कहीं भी शास्त्र का उल्लंघन नहीं किया है ॥ ५५ ॥

## मङ्गलाचरणम्

**अधरन्यक्कृतबिम्बा जितशशिबिम्बा मुखप्रभया।**
**गमने सुखदविलम्बा विपुलनितम्बा शिवा शिवं कुर्यात् ॥५६॥**

टीका—जिसने अपने रक्ताभ अधरोष्ठों के द्वारा बिम्बफल को लज्जित कर दिया है, जिसने अपने मुख की कान्ति के द्वारा चन्द्र बिम्ब को जीत लिया है, धीरे-धीरे सुख पूर्वक गमन करने वाली तथा स्थूल नितम्बोंवाली पार्वती हमारा कल्याण करे।

वक्तव्य—प्राचीन कवि परम्परा के अनुसार वैद्य कवि ने ग्रन्थ समाप्ति में स्मरणात्मक मङ्गलाचरण कर अपनी आराध्य देवी की वन्दना की है।

## परिचय

**समस्तपृथ्वीपतिपूजनीयो दिगंगनाश्लिष्टयशःशरीरः।**
**गुणिप्रियं ग्रन्थममुं व्यतानील्लोलिम्बराजः कविपातशाहः ॥५७॥**

इति श्रीमल्लोलिम्बराजकृतो वैद्यावतंसः समाप्तः।

टीका—समस्त राजाओं के पूजनीय, दिशारूपी नायिकाओं ने जिसके यशरूपी शरीर का आलिंगन किया है अर्थात् दिगन्त व्यापी यश वाले कवि-चक्रवर्ती लोलिम्बराज ने गुणज्ञनों के प्रिय 'वैद्यावतंस' नामक इस ग्रन्थ की रचना की।

इति श्री वैद्य ब्रह्मानन्दत्रिपाठिकृता पदार्थप्रकाशिनी टीका समाप्ता।

## परिचयः

पूतात्मा· सुमतिः सुधीकुलजनिः प्रज्ञावतां शेवधिः
स: श्रीमान् मुरलीधरोऽतिकुशलो मन्त्राऽऽगमज्ञोऽभवत् ।
तस्माच्छीलयुतोमनोरथबुधस्तारादिदत्तस्ततः
सन्मान्यां शुभवैद्यरत्नपदवीं धत्ते त्रिपाठी च यः ॥ १ ॥

तारादत्तसुतोविनीतचरितः साहित्यशास्त्रोदधौ
आयुर्वेदविधौच गाढरतिमान् पीयूषपाणिः स्वयम् ।
खिस्ते श्री वटुकादिनाथ गुरुतः साहित्यविद्यां शुभां
ब्रह्मानन्दबुधः पपाठ सुतरां सत्काव्यलीलावतीम् ॥ २ ॥

कूर्माद्रौ नयनीसरोवरमिति ख्यातञ्च यन्मण्डलं
तस्यैवास्ति समीपवर्ति सुमहद् भीमाभिधानं सरः ।
प्राक्तस्यास्ति शिलावटीति विदितो ग्रामोऽभिरामोद्विजैस्-
तस्मिन् ब्रह्मकुटी मदीयवसतिर्यानिर्मिता पूर्वजैः ॥ ३ ॥

आयुर्वेदविदांवरश्चरकविद्यश्चाग्निवेशायते
यः सच्छास्त्रविचारचिन्तनपटुर्विद्वत्सु लब्धादरः ।
सोऽयं श्रीगुरुलालचन्द्रविबुधस्तस्मान्मया या मतिः
सम्प्राप्तास्ति तया करोम्यभिनवां टीकां सदर्थान्विताम् ॥ ४ ॥

द्रव्यं स्थावर जङ्गमं यदखिलं दैवप्रपञ्चोर्जितं
तद्वक्तुं विधिपूर्वकं नहि विधिः शक्तः क्व पुंसां कथा ।

तस्माद् वैद्यवरः सुशास्त्रनिपुणो लोलिम्बराजः कविः
संक्षेपेण चकार वैद्यमहितं वैद्यावतंसं नवम् ॥ ५ ॥

प्रकाशिनी पदार्थानां बोधिनीस्वल्पधीमताम् ।
वैद्यावतंसे टीकेयं वैद्यतोषाय जायताम् ॥ ६ ॥

रामयुग्माऽभ्रयुग्मेऽब्दे मार्गे धवलपक्षगे ।
तृतीयायां गुरौ साङ्गा टीका मे पूर्णतामगात् ॥ ७ ॥

